॥ श्रीः ॥

विद्याभवन आयुर्वेद ग्रन्थमाला

६८

# वैद्यक
# चमत्कारचिन्तामणिः

भिषग्वर-लोलिम्बराजविरचितः

'विमला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्याविभूषितः

व्याख्याकार: सम्पादकश्च

श्री ब्रह्मानन्द त्रिपाठी

एम० ए०, आयुर्वेदाचार्यः, साहित्याचार्यश्च



चौखम्बा विद्याभवन वाराणसी-१

१९७३

THE

VIDYABHAWAN AYURVEDA GRANTHAMALA

68

VAIDYAKA

# CAMATKĀRACINTĀMAṆI

OF

LOLIMBARĀJA

Edited with

*The Vimalā Sanskrit and Hindī Commentaries*

By

ŚRĪ BRAHMĀNANDA TRIPĀTHĪ, M. A

THE

CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN

VARANASI-1

1973

दिवंगत

माता जी

के

करकमलों

में

सादर समर्पित

ब्रह्मानन्द त्रिपाठी



# दो शब्द

आचार्य प्रियव्रत शर्मा
अध्यक्ष, द्रव्यगुण विभाग :
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी।

आयुर्वेद वाङ्मय-वारिधि के जितने रत्न अब तक प्रकाश में आये हैं उनसे बहुत अधिक संख्या उन रत्नों की है जो अब तक उसके गर्भ में विलीन हैं। आवश्यकता है ऐसे गोताखोर सामुद्रिकों की जो उन्हें प्रकाश में ला सकें। आयुर्वेद का क्षेत्र ऐसा रहा है जिसमें पठित व्यक्ति भी लोक-कल्याण में ही प्रवृत्त होता है क्योंकि आयुर्वेद का चरम लक्ष्य दुःख-निवारण ही है। शास्त्रीय अनुसन्धान या निर्माण में कम ही लोग आ पाते हैं। फिर भी समय-समय पर प्रतिभाशाली शास्त्रज्ञ वैद्यों ने परम्परा को अपनी रचना में गुम्फित किया। सयोग से इनमें अनेक कारयित्री कवि-प्रतिभा के धनी भी निकले। परिणामत ऐसी अनेक रचनाओं का सृजन हुआ जिनमें आयुर्वेद के साथ-साथ कवित्व का भी अपूर्व संयोग रहा। सामान्य भाषा में यों कह सकते हैं कि इन रचनाओं के द्वारा कवित्व की चाशनी में पगा हुआ आयुर्वेद लोक के सम्मुख प्रस्तुत किया गया। ऐसी कृतियों में लोलिम्बराजकृत 'वैद्यजीवन' सर्वप्रसिद्ध है।

लोलिम्बराज एक शास्त्रज्ञ, सहृदय एवं कविवर वैद्य थे। ऐसे ही वैद्यों में 'कविराज' विशेषण सार्थक होता है। इन्होंने अपनी रचनाओं में आयुर्वेद के साथ-साथ कवित्व का ऐसा मणिकाञ्चन योग किया है जो अन्यत्र कहीं नहीं दृष्टिगोचर होता। 'वैद्यजीवन' के अतिरिक्त इनकी अन्य रचनायें भी महत्त्वपूर्ण और सद्ग्रहणीय हैं किन्तु दुर्भाग्य से वे उपलब्ध नहीं रहीं।

पण्डित श्री ब्रह्मानन्द त्रिपाठी स्वयं एक अच्छे शास्त्रज्ञ एवं कविवर हैं। आयुर्वेद के साथ-साथ साहित्य में भी उनकी अबाध गति है। इनके लिये स्वाभाविक ही था कि 'लोलिम्बराज' पर इनकी दृष्टि जाती। फलत. इन्होंने लोलिम्बराज के व्यक्तित्व एवं कृतित्व पर वर्षों के परिश्रम से महत्व-पूर्ण शोध-कार्य किया है जिससे अनेक दुर्लभ तथ्य प्रकाश में आये हैं। लोलिम्बराज की अन्यतम रचना 'वैद्यावतंस' कुछ वर्ष पूर्व आपके द्वारा सम्पादित होकर प्रकाशित हो चुकी है। अब यह 'चमत्कारचिन्तामणि' प्रस्तुत है। प्रभूत परिश्रम से इस ग्रन्थ को आपने सँवारा है और संस्कृत तथा हिन्दी व्याख्याओं के द्वारा रचयिता के भावों को यथाशक्य अभिव्यक्त करने का यत्न किया है। यद्यपि कुछ अन्य पाण्डुलिपियां उपलब्ध होतीं तो पाठ-निर्णय में और शुद्धता आती फिर भी इस अनमोल रत्न की इस सुन्दर रूप में अभिव्यक्ति ही अपने आप में एक ऐतिहासिक महत्त्व रखती है।

कहना न होगा, पण्डित त्रिपाठी के सदृश अन्य कोई व्यक्ति लोलिम्बराज पर प्रामाणिक अधिकार रखने वाला इस समय नहीं है। इस उत्कृष्ट कार्य के लिये मैं आपको बधाई देता हूँ तथा आशा करता हूँ कि भविष्य में लोलिम्बराज की अन्य रचनायें भी आपके द्वारा प्रकाश में आयेंगी।

धन्वन्तरि त्रयोदशी
दि० ३-११-७२

—प्रियव्रत शर्मा

# प्राक्कथन

"ब्रह्मा स्मृत्वाऽऽयुषो वेदम्" चरक के इस पद्यांश के अनुसार आयुर्वेद की परम्परा सामान्यत ब्रह्मा से प्रारम्भ होती है किन्तु पौराणिक दृष्टिकोण उक्त मत मे सर्वथा भिन्न है। इसके अनुयायी आयुर्वेद की उत्पत्ति ब्रह्मा के मानसपुत्र 'प्रजापति' से मानते है। प्रजापति का ही दूसरा नाम 'प्राचेतस' है। आयुर्वेद-परम्परा मे उक्त प्राचेतस शब्द 'दक्षप्रजापति' के लिये प्रयुक्त मिलता है। अस्तु, इस प्रजापति ने चारो वेदो के विवेचन के पश्चात् आयुर्वेद का सृजन किया। यह चारो वेदो का सारस्वरूप पाचवा वेद उन्होने भास्कर को दिया। उसको भास्कर ने स्वतन्त्र सहिता का रूप देकर अपने शिष्यो को पढाया।[1] इस पवित्र परम्परा मे प्राप्त यह आयुर्वेद पुरुषार्थ-चतुष्टय प्राप्ति का एकमात्र साधन माना जाता है। यही मानव जीवन की सफलता का प्रतीक है, अतएव भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत सहिता मे कहा है —'चिकित्सा से अन्य कोई पुण्यतम कार्य नही है,[2] क्योकि आरोग्यता के अभाव से मानव किंकर्तव्यविमूढ हो जाता है। इसी इष्टापूर्ति के लिये आर्ष सहिताओ के पश्चात् समय-समय पर आयुर्वेद विद्वानो ने चिकित्सा-ग्रन्थो का निर्माण किया। यद्यपि इस प्रकार के अनेक चिकित्साग्रन्थ कविराज लोलिम्बराज के सम्मुख प्रस्तुत ग्रन्थ के रचनाकाल मे नि सन्देह रहे होंगे, तथापि इसकी रचना का कोई न कोई कारण अवश्य रहा होगा। वह कारण हमारी समझ से आयुर्वेदरूपी समुद्र के मन्थन से अभिनव रत्न की खोज थी, जिसके फलस्वरूप "चमत्कार-चिन्तामणि" नामक ग्रन्थ-रत्न का आविर्भाव हुआ।

ग्रन्थकार का दृष्टिकोण —

इस ग्रन्थ की प्रस्तावना में लेखक ने "दिवाकरप्रसादेन" इस पद्यांश के द्वारा अपने पितृचरणो का स्मरणकर साथ ही पौराणिक परम्परा से प्राप्त आयुर्वेद

---

१ ब्रह्मवैवर्त्तपुराण, ब्रह्मखण्ड अ० १६।

२ चिकित्सितात्पुण्यतम न किञ्चिदिति शुश्रुम ॥ सुश्रुत ॥

की ऐतिहासिकता को भी स्वीकार किया है। जब हम चिकित्सा के विभिन्न प्रकारो की ओर ध्यान देते है तब हमको वैदिक काल से लेकर आजतक इसके अनेक प्रामाणिक उद्धरण उपलब्ध होते हैं। यथा—उदय होती हुई सूर्य की किरणे क्रमिनाशक होती हैं।[१] सूर्य के प्रकाश से हमारा कभी वियोग न हो।[२] सूर्य स्थावर-जगम की आत्मा है।[३] सूर्य ही प्राणियो का प्राण है।[४] अतएव घर का पूर्वाभिमुख द्वार चरक के मत से प्रशस्त माना गया है[५] तथा सूर्य से आरोग्य-प्राप्ति करे।[६] इतना ही नही भास्करलवण आदि कुछ योग भी सूर्य के नाम से आयुर्वैदिक साहित्य मे अत्यन्त प्रसिद्ध हैं,, सम्भवत इस नामकरण मे आचार्यों का यही दृष्टिकोण रहा हो।

## आयुर्वेद मे चिकित्साग्रन्थों का स्थान '—

चरक, सुश्रुत, वाग्भट इन तीनो आर्ष संहिताओ के पश्चात् लिखे गये अनेक उत्तमोत्तम विशालकाय चिकित्साग्रन्थ सहस्रो योगो को उर मे पिरोये हुए ग्रन्थ-कर्ता के लेखन-काल मे सुलभ थे किन्तु उनमे से कौन योग अधिक उपादेय हैं, कौन नहीं, यह निर्णय लेना साधारण जनता के लिये कठिन था। चिकित्सा-कार्य मे यह विचिकित्सा न हो, अतएव इस लघुकाय किन्तु सर्वाङ्ग ललित ग्रन्थ-रत्न का निर्माण किया गया। यह ग्रन्थ सिद्धान्तत सत्य, सरल, सक्षिप्त एव ग्रन्थकार के अपने सुपरीक्षित योगो का सकलन है। हमारे विचार से साहित्य एव आयुर्वेद का ऐसा उत्कृष्ट सम्मिश्रण अन्यत्र दुर्लभ है।

## समय का प्रभाव —

यद्यपि कविराज लोलिम्बराज के ग्रन्थो मे उनके कालनिर्णयादि के परिचय का कोई निश्चित सकेत नही मिलता तथापि कुछ तथ्यो को लेकर हम इनको १६वी शताब्दी का मानते हैं। इसकाल मे उत्कृष्ट काव्यरचना के अनेक निदर्शन प्राप्त

---

१ उद्यन्नादित्य क्रमीन् हन्ति। वेद।

२ न सूर्यस्य सदृशे मा युयोथा। ऋक् २।३३।१।

३ सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। ऋक् १।११५।१।

४ आदित्यो ह वै प्राण। प्रश्नोपनिषद् १।५।

५ प्राङ्मुखमुदङ्मुख वाऽभिमुखतीर्थं कूटागार कारयेत् ॥ च० सू० अ० १४।४६।

६ आरोग्य भास्करादिच्छेत्।

हैं, विहारी की 'सतसई' इसी समय की अमूल्य निधि है। इसमे मुगलकाल के वैभव का पूरा प्रतिविम्ब झलकता है। उसी विलासमय जीवन की छाप उस समय के आयुर्वैदिक साहित्य मे भी मिलती है, जिसके प्रत्यक्ष उदाहरण चमत्कारचिन्तामणि तथा 'वैद्यजीवन" है। रसौपधियो तथा वाजीकरण योगो की फलश्रुति इसका देदीप्यमान उदाहरण है। सम्भवत मुगलो के विलासी जीवन के लिये ही तात्कालिक सुधी वैद्यो ने इस प्रकार की रचनाये की हो।

चमत्कारचिन्तामणि पर अन्य ग्रन्थों की छाया —

ऐतिहासिक दृष्टि से दक्षिण प्रदेश मे 'अष्टाङ्गसग्रह' और 'अष्टाङ्गहृदय' का प्रचार अन्य सहिताओ की अपेक्षा आज भी अधिक है, अतएव ग्रन्थकार की यह प्रतिज्ञा[1] है, इसके अतिरिक्त भी उक्त ग्रन्थ मे 'चक्रदत्त' 'शार्ङ्गधरसहिता' 'भैपज्यरत्नावली' तथा 'भावप्रकाश' के आशुलाभकारी योगो का संग्रह मिलता है। महाराष्ट्र मे उस समय भी सग्रह ग्रन्थो के माध्यम से चिकित्सा चलती रही। वहाँ वगाल के 'चक्रदत्त' या 'वंगसेन' का प्रचार कम हुआ परन्तु इनके ढग पर अन्य अनेक चिकित्सा सग्रह ग्रन्थ लिखे गये, जिनके अन्तर्गत इनकी कृतिया भी सादर उल्लेखनीय हैं।

वैद्यजीवन तथा चमत्कारचिन्तामणि —

ये दोनो ग्रन्थ कविराज लोलिम्वराज के अप्रतिम बुद्धिविलास एव चतुरस्र प्रतिभा का परिचय देते हैं। दोनो मे सवादात्मकता तथा आदर्श चिकित्सा का दृष्टिकोण समानरूपेण विलसित है। साथ ही इनकी स्त्री रत्नकला का वैदुष्य अन्तर्लापिका, वहिर्लापिका, कूट आदि के प्रसग मे अपना एक विशिष्ट आदर्श

---

१ (क) आत्रेयहारीतपराशराणा भोजेन भेडेन समन्वितानाम्।
तन्त्राणि चित्राणि मनोहराणि चातुर्यपूर्णानि निरीक्ष्य सम्यक्॥
चमत्कारचि० २।६।

(ख) वाग्भटस्य मतमस्ति समस्त सुश्रुतस्य चरकस्य च किञ्चित्।
तद्वदत्रिनयनस्य विचित्रा वाग्विलासरचना मम तावत्॥
वैद्यावतस ५५।

उपस्थित करता है। उक्त दोनो ग्रन्थो का अनेक स्थलो पर भावसाम्य होते हुए भी उक्ति वैचित्र्य प्रशसनीय है।[1]

ग्रन्थकार-परिचय :—

दिवाकर के पुत्र कविराज लोलिम्बराज नासिक के समीप जुन्नर ग्राम के निवासी, शुक्लयजुर्वेदान्तर्गत मध्यन्दिनशाखाध्यायी जोशी ब्राह्मण थे और राजा हरिहर के सभापण्डित थे, जैसा हरिविलास काव्य के प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद्य से ज्ञात होता है।[2] सप्तशृङ्गी देवी की उपासना से इन्होंने अपूर्व कवित्व-शक्ति प्राप्त की।[3] इनके पूर्वज ज्योतिषवृत्ति से अपनी आजीविका करते थे। ये साहित्य, व्याकरण, वेदान्त, मन्त्रशास्त्र, आयुर्वेद तथा सगीत के उद्भट विद्वान् थे। इन्होने अपना विवाह एक सुलतान की 'मुरासा' नामक कन्या से किया। यह 'मुरासा' शब्द 'मेहरुन्निसा' का अपभ्रश प्रतीत होता है। इसका अर्थ होता है—स्त्रियो मे सूर्य के सदृश। सचमुच यह अत्यन्त सुन्दरी रही होगी, अतएव लोलिम्बराज ने सवादात्मकता की प्रधानता से सम्पन्न वैद्यजीवन तथा चमत्कार-चिन्तामणि ग्रन्थो मे प्रयुक्त सम्बोधनो के द्वारा अपनी प्रियतमा का नख-शिख वर्णन कर उसको त्रैलोक्य-सुन्दरी के पद से विभूषित किया है। महाराष्ट्र की परम्परा के अनुसार इन्होंने विवाह होने के पश्चात् इसका नाम रत्नकला रख लिया। वैद्यकवृत्ति इनकी आजीविका का साधन थी। इनकी रचनायें—हरि-

१ (क) औषध मूढवैद्याना त्यजन्तु ज्वरपीडिता।
परससर्गससक्त कलत्रमिव साधव॥ वैद्यजीवन।
(ख) न ग्राह्य मूर्खभिषजो भेषज प्राज्ञरोगिभि।
गृहीत यदि कश्चाक्षि जनयेत्तद्गदान्तरम्॥ चमत्कार चि०।

२ नानागुणै खनिमण्डलमण्डनस्य
श्रीसूर्यसूनुहरिभूमिभुजो नियोगात्।
काव्य कृत हरिविलास इति प्रसिद्ध
लोलिम्बराजकविना कविनायकेन॥ हरिविलास काव्य।

३ रत्न वामदृशा दृशा सुखकर श्रीसप्तशृङ्गास्पद
स्पष्टाष्टादशबाहुतद्भगवतो भर्गस्य भाग्य भजे।
यद्भक्तेन मया घटस्तनि घटीमध्ये समुत्पाद्यते
पद्याना शतमङ्गनाधरसुधास्पर्धाभिधानोद्धुरम्॥ वैद्यजीवन।

विलासकाव्य, वैद्यजीवन, चमत्कारचिन्तामणि, वैद्यावतस ( सस्कृत मे ) तथा वैद्यकफाव्य और रत्नकलाचरितम् (मराठी मे) उपलब्ध हैं। इनका समय १४६० से १५३० शकाब्द तदनुसार १५३८ से १६०८ ई० निश्चित किया गया है।

वैद्यजीवन की शैली पर लिखे गये इस चिकित्सा ग्रन्थ मे त्रिविध औषध का वर्णन किया गया है[1]। इसमे अधिकाश युक्तिव्यपाश्रय योगो का विस्तृत वर्णन उपलब्ध है। दैवव्यपाश्रय तथा सत्वावजय योगो का सकेतमात्र दृष्टिगोचर होता है। भिषग्वर लोलिम्बराज का सत्वावजय से सम्भवत अपथ्यवर्जन का ही अभिप्राय रहा है, अन्यथा मानसरोग प्रतिरोधक औषध द्रव्यो का भी इसमे कही न कहीं अवश्य उल्लेख होता। इस ग्रन्थ मे चिकित्सा सम्बन्धी विषय के अतिरिक्त शब्दालंकार, अर्थालकार, लक्षणा, व्यञ्जना, गुण, रीति तथा अनेक वर्णिक एव मात्रिक छन्दो का समुचित विनियोग किया गया है। कहीं-कहीं कर्तृगुप्त, क्रियागुप्त, अन्तर्लापिका, बहिर्लापिका और वाकोवाक्य ( सवाद ) की भी विचित्र छटा दृष्टिगोचर होती है। इन सब साहित्यिक तत्वो के समावेश को देखते हुए इस 'चमत्कार-चिन्तामणि' को यदि लघुकाव्य कहा जाय तो अत्युक्ति न होगी। यह ग्रन्थ पाच विलासो मे विभक्त है। इसकी सम्पूर्ण श्लोक संख्या दो सौ इकतालीस है।

तुलना—इसमे विषयानुक्रम प्राय वैद्यजीवन के अनुरूप है तथा वैद्यजीवन के कतिपय पद्य भी अविकल रूप से उद्धृत हैं, कुछ अन्य पद योग की दृष्टि से समान हैं तो उनका साहित्यिक अंश भिन्न है। ऐसे पद्यो की सख्या अत्यल्प है। फिर भी इस ग्रन्थ में उक्त प्रकार की समानता का दिखलाई देना आश्चर्य नही अपितु स्वाभाविक ही है। आप ध्यान दें—चरक सहिता, भेड सहिता, पाराशर सहिता आदि के रचयिताओ के पृथक्-पृथक् होने पर भी उनके अनेक अशो में अविकल साम्य है। उस साम्य के समाधान मे कहा गया है कि 'आचार्य के उपदेश देने मे किसी प्रकार का अन्तर न होने पर भी शिष्यो की

१ त्रिविधमौषधमिति—दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय, सत्वावजयश्चेति। तत्र दैव-व्यपाश्रय मन्त्रौषधमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादि। युक्तिव्यपाश्रयम्-पुनराहारविहारौषधद्रव्याणां योजना। सत्वावजय पुनरहितेभ्योऽर्थेभ्यो मनो निग्रह.। चरक सू० अ० ११।५२।

बुद्धिगत भिन्नता से रचना मे भी भिन्नता आ गयी थी'।[1] यहाँ पर तो ग्रन्थो का रचयिता ही एक है, अतएव दोनो रचनाओ मे यत्र-तत्र समानता का होना बुद्धिसगत ही प्रतीत होता है। इसके योगो की अमोघता, सरलता और सुभलता अनुकरणीय है।

प्रेरणा—ब्राह्मण कुल मे जन्म लेने तथा पैतृक संस्कारो के कारण सस्कृत-साहित्य के साथ-ही-साथ आयुर्वेदिक साहित्य की ओर भी मेरी पर्याप्त अभिरुचि रही। अतएव मैं अध्ययन-काल मे दोनो विषयो की ओर अभिमुख हुआ। उस समय मैंने परमपूज्य गुरुवर श्री लालचन्द्र वैद्य, प्रधानाचार्य अर्जुन आयुर्वेद महाविद्यालय, वाराणसी की प्रेरणा से पाठ्यक्रम मे निर्धारित न होने पर भी कविराज लोलिम्बराज विरचित 'वैद्यजीवन' का स्वतन्त्र अध्ययन किया और आयुर्वेद मे इस प्रकार की उत्कृष्ट साहित्यिक रचना को देखकर अत्यन्त प्रभावित हुआ। अध्ययन-समाप्ति के अनन्तर अपने अधीत विषयो के अनुरूप किसी विषय पर अनुसन्धान करूँ ऐसी मन मे उत्कट उत्कण्ठा उत्पन्न हुई। तब साहित्यशास्त्र के मर्मज्ञ गुरुदेव पण्डितप्रवर बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते जी के अभिन्न मित्र नागपुर निवासी महर्षिकल्प न्यायपञ्चानन वसन्त त्र्यम्बक शेवडे जी ने मेरी शैक्षणिक योग्यता के अनुसार 'कविराज लोलिम्बराज और उनकी कृतिया—एक अध्ययन' विषय पर गवेषणा करने के लिये मुझे प्रेरित किया। राजकीय महाविद्यालय नैनीताल के संस्कृत विभागाध्यक्ष परमादरणीय गोपालदत्त जी पाण्डेय के निर्देशन मे आगरा विश्वविद्यालय ने उक्त विषय पर कार्य करने की मुझे अनुमति प्रदान की।

टीका—अनुसन्धान कार्य प्रारम्भ करने पर मुझे भिषग्वर लोलिम्बराज की दूसरी कृति 'चमत्कारचिन्तामणि' जो अद्यावधि अप्रकाशित थी, के दर्शन हुए। इसमे भी वही विषय, वही शैली, वही रोचकता और वैसा ही आकर्षण देख मैंने ग्रन्थकार की प्रतिज्ञा के[2] अनुसार इसका सम्पादन प्रारम्भ कर दिया।

---

[1] बुद्धेर्विशेषस्तत्रासीन्नोपदेशान्तर मुने। चरक सू० अ० १।३२।

[2] आत्रेयहारीतपराशराणा भोजेन भेडेन समन्वितानाम्।
तन्त्राणि चित्राणि मनोहराणि चातुर्यपूर्णानि निरीक्ष्य सम्यक्॥
दिवाकरप्रसादेन रोगारोग्यकहेतवे।
रचयामश्चमत्कार-चिन्तामणिमणीयसम्॥ च० चि० १।६, ७।

इसकी टीका लिखते समय श्रीमद्भागवत् की टीका सुखसागर वाला स्वरूप न अपनाकर आधुनिक स्वस्थ परम्परा के अनुसार विशद विवेचन प्रस्तुत कर विषय को समझाने का यथासम्भव प्रयत्न किया गया है। कुछ स्थलो पर आवश्यकतानुसार वक्तव्य देकर तत्-तत् विषय सम्बन्धी अपनी मान्यतायें भी व्यक्त की हैं। साथ ही हस्तलिखित प्रति मे व्याकरण सम्बन्धी जो अशुद्धिया थीं उनको शुद्ध करते समय ग्रन्थकर्ता के दृष्टिकोण को ध्यान में रखते हुए योग अथवा द्रव्य का परिवर्तन अथवा परिवर्धन नही किया गया है।

निवेदन—चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस तथा चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी के यशस्वी सञ्चालको की महती अनुकम्पा से प्रकाशित इस अभिनव ग्रन्थ को विद्वानो की सेवा मे सादर समर्पित करते हुए अमित आनन्द का अनुभव हो रहा है। इसके सम्पादन मे यदि कहीं किसी प्रकार की त्रुटि रह गई हो तो गुणैकपक्षपाती विद्वज्जन क्षमा करें।

धन्वन्तरि त्रयोदशी
२०२९ वि०

विदुषां विधेय :—
**ब्रह्मानन्द त्रिपाठी**

# विषयानुक्रमः

# शुद्धिपत्रम्

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| योगाः | योगः | २२ | २३ |
| अभिरोषधिभिः | आभिरोषधिभिः | २२ | ३० |
| कृता | कृतो | २२ | ३० |
| योगाः | योगः | २३ | १ |
| विनाशयन्ति | विनाशयति | २३ | १ |

वैद्यक-

# चमत्कारचिन्तामणिः

## अथ प्रथमो विलासः

मङ्गलाचरणम्—

लीलावति लताकल्पे कल्पनालिसुसंगमे ।
करोतु विघ्नं विघ्नानां विघ्नानां नायकस्तव ॥ १ ॥

टीकाकर्तुर्मङ्गलाचरणम्—

साम्ब शिव शिवकर वनजायताक्ष गौरीसुत सकलविघ्नविनाशदक्षन् ।
भक्त्या प्रणम्य सतत नमितोत्तमाङ्गष्टीकां करोमि विमलां विशदार्थदात्रीम् ॥

अथायुर्वेदशास्त्रगतचिकित्साविषय सूक्ष्मसमीक्षया विपश्चिदपश्चिमाना प्रमोदाय चिकित्सक-चूडामणि कविवर्ण्यो लोलिम्बराज कमपि नूल 'चमत्कारचिन्तामणि' नामक प्रबन्धरत्न चिकीर्षुस्तत्परिसमाप्तिप्रमारादिप्रतिबन्धकविघ्नौघनिवारणाय श्रुतिबोधितेतिकर्तव्यताकशिष्टा-चारमङ्गीकृत्य मङ्गलाचरणमाचरन् विघ्नविनिवारक विनायकमभ्यर्थयन् रत्नकला च सम्बो-धयन् आशीर्वादात्मक मङ्गलम् अनुष्टुभा निबध्नाति—

व्याख्या—हे लीलावति ! रत्नकले ! लताकल्पे 'ईषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयर.' ईषदूना लता इव इति लताकल्पा, गौराङ्गीत्वात् । 'उलप गुल्मिनी वीरुल्लता वल्ली मतेति च"-निघण्टु. । कल्पनालिसुसगमे कल्पनापरम्परया शोभन सगमो यस्या सा, विघ्नानां नायको गणेशस्तव विघ्नाना प्रत्यूहाना विघ्न विनाश करोतु । डुकृञ्करणे, आशिषि लोट् । 'विनायको विघ्नराज.' । 'विघ्नोऽन्तराय प्रत्यूह' उभयत्राप्यमर । ( अनुष्टुप् छन्द । )

हिन्दी—लता के समान सुकोमलाङ्गी कल्पनाओं के द्वारा भी सगम सुख का आस्वादन करनेवाली हे रत्नकले ! सम्पूर्ण विघ्नों का नाश करने वाले श्रीगणेश तुम्हारे विघ्नों का नाश करें ।

विशेष—श्री लोलिम्बराज अपनी विदुषी प्रियतमा रत्नकला को आयुर्वेद का उपदेश देने के व्याजसे इस ग्रन्थ की रचना कररहे है ॥ १ ॥

श्रीकृष्णस्य वालसुलभा प्रवृत्ति विवृण्वन् कविर्द्वितीय मङ्गलाचरणम् प्रस्तौति—

**वाले चञ्चलकोमले सुवदने ते शैलतुल्यौ स्तनौ**
**तुल्यं मे कुसुमैर्वपुर्दृढतरं मा मा त्वमालिङ्ग माम्।**
**यद्यालिङ्गसि मां वलाददमिदं सर्वं यशोदाऽग्रतो-**
**वक्ष्यामीति भणन् हसन् भवभयाल्लक्ष्मीपतिः पातु माम्॥ २॥**

व्याख्या—श्रीकृष्ण कामपि-अप्राप्तयौवनां गोपिकाम्प्रति कथयति, वाले, इति, वाले! अपूर्णषोडशहायने चञ्चला चपला चासौ कोमला च तत्सम्बुद्धौ चञ्चलकोमले, सुवदने सुष्ठु शोभन वदन मुख यस्या सा तत्सम्बुद्धौ हे सुवदने! 'वक्त्रास्ये वदन तुण्डम्' इत्यमरः। ते तव शैलतुल्यौ कठोरौ स्तनौ कुचौ, अपूर्णषोडशवर्षाया· स्तनयो· शैलतुल्यत्व कठोरत्व प्रसिद्धमेव। मे मम कृष्णस्य वपु शरीर 'गात्र वपु सहननम्' इत्यमर। कुसुमैः प्रसूनै तुल्य समानमस्तीति। अतस्त्व मा दृढतर गाढ "गाढवाढदृढानि च" इत्यमरः। मा मा नैवालिङ्ग। यदि वलादालिङ्गसि तर्हि अहम् इद सर्वं तव चेष्टित व्यवहार यशोदाग्रतो मातु· पुरतो वक्ष्यामि कथयिष्यामि, इत्थ प्रकारेण सलपन् भाषमाणो हसश्च लक्ष्मीपतिः श्रीकृष्ण भवभयात् ससारदु·खात् रोगशोकादिभ्य· मा पातु। शार्दूलविक्रीडितम्।

हिन्दी—श्री कृष्ण किसी नवोढा गोपिका से कह रहे हैं—हे चञ्चल स्वभाववाली, नवयुवती, कोमलाङ्गी सुमुखी तेरे स्तन पहाड़ के समान कठोर है, और मेरा शरीर फूलों के समान सुकोमल है, तुम मुझे आलिङ्गन मत करो, मत करो। यदि तुमने हठ से आलिङ्गन किया तो मैं तुम्हारी सारी बातें माता यशोदा से कहदूंगा। ऐसा कहते हुए भवगान् कृष्ण हँसने लगे, इस प्रकार प्रसन्नचित्त श्रीकृष्ण दुःख·दरिद्रता·रोग आदि संसारिक बाधाओं से हमारी रक्षा करें।

विशेष—इसप्रकार की क्रीड़ा को माता के समीप कहना और 'मुझे आलिङ्गन मत करो' इस प्रकार का निषेध तथा "तुम्हारे स्तन पहाड़के समान कठोर हैं" यह दोनों ओर से बालक्रीडा का मधुर निदर्शन है। उपरिलिखित इस श्लोक में आये हुए 'बाले' शब्द का 'राधिका' अर्थ होना चाहिये॥ २॥

कवि पुनरपि प्रकारान्तरेण स्वेष्टदेव रासविलासदक्ष राधाकृष्ण स्तौति—

**मां हित्वाऽन्यवधूं प्रयासि भगवन्नैतन्मृषा वत्सले**
**चेत्सत्यं प्रभवेदिदं यदुपते तर्हि प्रसन्नानने।**
**त्वद्वक्षोरुहशैलराजशिखरात् पातं करिष्ये क्षणात्**
**नान्यत्किञ्चिदितिभ्रमं हरतु मे राधाच्युतोक्तं वचः॥ ३॥**

व्याख्या—राधिका कृष्ण प्रति वक्ति—हे भगवन्! मा राधिका सर्वथा त्वय्यनुरक्तां हित्वा परित्यज्य, अन्यवधू प्रयासि? अत्र काक्वा व्यज्यते यत् राधिका गमनायोद्यत कृष्णं

वारयति छान्छनारोपव्याजेन। एतच्छ्रुत्वा कृष्ण कथयति—हे वत्सले, प्रिये एतद् तव वच सर्वथा मृषा मिथ्या। पुनाराधा पृच्छति—हे यदुपते! कृष्ण! चेद् इद परवधूसमीपगमनं सत्य प्रमाणित भवेत्? तदा श्रीकृष्ण प्रतिज्ञां करोति, हे प्रसन्नानने! राधिके! अद्य त्वद्-वक्षोरुहशैलराजशिखराद् वक्षसि रोहतीति वक्षोरुह स्तन, 'जातावेकवचनम्' वक्षोरुह एव शैलराट पीनोन्नतत्वाद्, तस्य शिखराद्, क्षणाद् तत्क्षणमेव पात करिष्ये निपतिष्यामि, (कामक्रीडाविधौ कामिजनस्य कृते-एष प्रकारो महान् दुष्करः, अतएव शपथरूपेण श्रीकृष्णो राधिकासम्मुखे कथयति) नान्यद् किञ्चिदिति नान्यः कश्चिदुपाय., राधा च अच्युतश्च तौ, तयो. उक्तं कथितम् एतद् राधाच्युतयो रहस्यवर्णनात्मक वच सलापात्मकं वाक्य मे ग्रन्थकर्तु श्रम हरतु आयास दूरीकरोतु।

हिन्दी—राधाकृष्ण के रहस्यसंलाप का वर्णन कर कवि अपने इष्टदेव की स्तुति कर रहा है। राधा कृष्ण से कह रही है-हेभगवन्! आप मुझको छोड़कर दूसरी स्त्री के पास जा रहे हैं? नहीं नहीं प्रिये यह सर्वथा झूठ है। फिर राधिका कहती है—हे कृष्ण यदि यह बात सच हो गई तो? तब कृष्ण कहते हैं—हे सुमुखि? तुम्हारे पीन एवं उन्नत स्तनों के सुखद स्पर्श का तत्काल त्याग करदूँगा (अर्थात् तुम्हारे स्तनरूपी शैलशिखर मे गिरकर आत्महत्या कर लूँगा) और मेरे पास इसका कोई उपाय नहीं है। इस प्रकार राधा कृष्ण की प्रेमभरी बातें ग्रन्थकर्ता के परिश्रम को दूर करें ॥ ३ ॥

स्वेष्टदेवस्तुतावक्तृत कविस्तुरीयेन पद्येन रासलीलावर्णनप्रसङ्गमुररीकृत्य परमब्रह्म-स्वरूपिण श्रीकृष्ण स्तुवन् स्मरणात्मक मङ्गल प्रस्तौति—

**कयाचित्कामिन्या कुचकनककुम्भे विनिहितं**
**कयाचित्संभुक्तं घनतमतमःस्तोमगहने।**
**स्मरामस्तं बालं कुवलयदलश्यामलतनु**
**विमूलं चिल्लक्ष्यं कलिकलुषकल्लोलदलनम् ॥ ४ ॥**

व्याख्या—कयाचिदगृहीतनामधेयया कामिन्या गोपिकया कुच एव कनककुम्भः गौरपीनत्वाद् तस्मिन् विनिहितम् आश्लिष्टम्, कयाचिदपरया घन निबिड तमः तस्य स्तोम समूह. तेन गहने देशे स्थाने सम्भुक्त रतिक्रीडया निवृत्तम्। कुवलयम् उत्पलं तस्य दल तदिव श्यामला तनुर्यस्य त विमूलम् अनादित्वाद्, चिल्लक्ष्य चैतन्यस्वरूपं कलि-कलुषाणां कल्लोल परम्परा तस्य दलने हेतुभूत त बाल कृष्ण वय लोलिम्बराजा स्मराम। 'एकत्व न प्रयुञ्जीत गुरावात्मनि चेश्वरे' इति वचनाद् आत्मनि बहुत्व प्रयुक्तम्। शिखरिणी छन्द·

हिन्दी—अनादि चैतन्यस्वरूप, कलियुग के पाप-समूह का विनाश करने-वाले और नीलकमलदल के सदृश श्याम वर्ण वाले भगवान् श्रीकृष्ण का हम ध्यान करते हैं। जिनका रासलीला के अवसर पर किसी रमणी ने गाढ आलिंगन

किया और किसी ने उनसे अन्धकार पूर्ण स्थान में सम्भोग जनित सुख प्राप्त किया ॥ ४ ॥

एतदनन्तर ग्रन्थकर्ता-आयुर्वेदविषय विवृण्वानोऽपि चित्रकाव्यमुखेन नमस्कारात्मक मङ्गल निवध्नाति—

**नमामि मानिनं रामं निर्ममं राममारमम् ।**
**नुन्नराममनोमानं नरनारीमनोरमम् ॥ ५ ॥**

व्याख्या—मानिन स्वाभिमानवन्त राम, निर्मम चतु'सागरपर्यन्त पितृराज्य परित्यज्य वन गतत्वान्मायया रहितम् । राममारम रामा चासौ मा लक्ष्मी· तस्या रमण त "रेवतीरमणो राम" इत्यमर । बलरामरूप नमामि । नुन्न प्रेरित किंवा दूरीकृतो रामस्य परशुरामस्य मनसि मान —अभिमान' येन त नरनारीमनोरम सर्वजनप्रिय त नमामि । इति त्र्यक्षरम् । अनुष्टुपछन्द ।

हिन्दी—माया मोह से निर्मुक्त और जिसने परशुराम के अभिमान को दूर कर दिया है ऐसे सर्वजनप्रिय राम तथा लक्ष्मी रूपा रेवती के पति बलराम जी को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ ५ ॥

मङ्गलाचरणानन्तर ग्रन्थकृद् मत्कृतिर्न केवल कपोलकल्पिता अपितु सर्वशास्त्रसम्मतेति प्रदर्शयन्नाह—

'अथ प्रस्तावना'

**आत्रेयहारीतपराशराणां भोजेन भेडेन समन्वितानाम् ।**
**तन्त्राणि चित्राणि मनोहराणि चातुर्यपूर्णानि निरीक्ष्य सम्यक् ॥६॥**
**दिवाकरप्रसादेन रोगारोग्यैकहेतवे ।**
**रचयामश्चमत्कार-चिन्तामणिमणीयसम् ॥ ७ ॥**

व्याख्या—आत्रेय , हारीत , पराशर·, भोज , भेडश्च एतेषाम् आचार्याणा चित्राणि विविधाङ्गयुक्तानि ।( विविधाङ्गानि यथा—शल्य, शालाक्य, कायचिकित्सा, भूतविद्या, अगदतन्त्र, कौमारभृत्य, रसायन, वाजीकरणश्चेत्यष्टावङ्गानि ), मनोहराणि सर्वजनहितकराणि चातुर्यपूर्णानि युक्तियुक्तानि तन्त्राणि सम्यक् साधु यथा तथा निरीक्ष्य आद्यन्त विलोक्य, दिवाकर पिता सूर्यश्च, यतो हि—"आरोग्य भास्करादिच्छेत्" इत्युक्ते । तस्य प्रसादेन कृपया रोगाणा विनाशहेतवे आरोग्यस्थायिलाभार्थञ्च यथा—"स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणम आतुरस्य व्याधे परिमोक्षणञ्चेति चिकित्साया सिद्धान्त" । अणीयसम् सक्षिप्तं "चमत्कारचिन्तामणि" नामक ग्रन्थ रचयाम । इति युग्मकम् ॥ इन्द्रवज्रा तथाऽनुष्टुप् ।

हिन्दी—आत्रेय, हारीत. पराशर, भोज और भेड ( ल ) इन आयुर्वेद शास्त्र-प्रवर्तक ऋषियों की विविधविषय पूर्ण एवं युक्तियुक्त सहिताओं का पूर्ण मनन करने के पश्चात्—रोगियों के आरोग्य प्रदान करने की इच्छा से तथा नीरोग

प्राणियों के स्वास्थ्य रक्षा हेतु—श्री दिवाकर (पूज्य पिता) की कृपा से मैं इस लघुकाय 'चमत्कार चिन्तामणि' नामक ग्रन्थ की रचना कर रहा हूँ।

विशेष—"दिवाकर प्रमादेन" शास्त्रों में लिखा है कि आरोग्यता का इच्छुक सूर्य की उपासना करे। इस आशय से यहाँ पर दिवाकर शब्द से सूर्य का ग्रहण किया जा सकता है किन्तु ग्रन्थकर्ता के पिता का नाम 'दिवाकर' था अतः यह भी सम्भव है कि मङ्गलाचरण के प्रसङ्ग में लेखक ने अपने पितृचरणों का स्मरण किया हो ॥ ६–७ ॥

चिकित्साविधि.—

**परीक्षेत रोगस्य लिङ्गानि तावत्ततोऽनन्तरं भेषजं च प्रदद्यात्।**
**इति व्याधिविद् यश्चिकित्सां प्रकुर्याद् भवेत्तस्य सिद्धिश्च निःसंशयेन ॥८॥**

व्याख्या—यो व्याधिविद् वैद्य तावत् पूर्वं रोगस्य लिङ्गानि लिङ्ग्यते ज्ञायतेऽनेनेति लिङ्गतानि (निदान पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा। सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञान रोगाणा पञ्चधा मतम् ॥ तथापि एते पञ्च व्यस्ता समस्ताश्च व्याधिबोधका भवन्तीति परीक्षेत। यथाह वाग्भट –

रोगमादौ परीक्षेत तदनन्तरमौषधम्। तत कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत् ॥

तत परीक्षणानन्तरं भेषज च प्रदद्याद् औषधोपचार कुर्यात। एतद्विधिना व्यवहारकर्तुस्तस्य वैद्यस्य सिद्धि.—रोगसाफल्य नि सशयेन भवेत्। भुजङ्गप्रयातम्।

हिन्दी—सर्वप्रथम निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और सम्प्राप्ति इन पांच प्रकार के रोग-विज्ञान के साधनों की सहायता से रोग का निश्चय करे, इसके पश्चात् औषध का प्रयोग करे। इस प्रकार चिकित्सा करने वाले वैद्य को नि सन्देह सफलता मिलती है ॥ ८ ॥

अथ सद्वैद्यलक्षणान्याह—

**सकलशास्त्रपुराणविदुभ्यहो गदनिदानचिकित्सितयोः पटुः।**
**उदधिजन्मकरः सुकृताकरः सकरुणोऽकरुणोऽभिमतो भिषक् ॥९॥**

व्याख्या—सकलानि शास्त्राणि पुराणानि च वेत्तीति सकलशास्त्रपुराणवित् यथाऽऽह सुश्रुत —

एक शास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्रनिश्चयम्।
तस्माद् बहुश्रुत शास्त्र विजानीयाच्चिकित्सक ॥ सु सू ४ ॥

तथा गदनिदानचिकित्सितयो पटु. गदाना रोगाणा निदानं गदनिदान तस्मिन् चिकित्सायां च पटु अर्थात् उभयज्ञ यथोवाच भगवान् धन्वन्तरि. सुश्रुताय—

यस्तु केवलशास्त्रज्ञ कर्मस्वपरिनिष्ठित। स मुह्यत्यातुर प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ॥
यस्तु कर्मसु निष्णातो धाष्ट्र्याच्छास्त्रबहिष्कृत। स सत्सु पूजा नाप्नोति वध चार्हति राजतः ॥

अतएवोभयज्ञः प्रशस्त —

यस्तूभयज्ञो मतिमान् स समर्थोऽर्थसाधने । आहवे कर्म निर्वोढुं द्विचक्रः स्यन्दनो यथा ॥

इत्यलं पल्लवितेन, रुदधिनन्मकर'-पीयूषपाणि' । क्रुकुनाकरः पुण्यात्मा; सकरुणः दयावान्, अकरुण' शस्त्रक्षाराग्निप्रयोगेषु निष्ठुरो भिषक्-अभिमतो राजमान्यो भवति । उक्तञ्च रसार्णवे—

शस्त्रे शास्त्रे क्रियायां विविधमुनिमतः पूर्वपापापहारी
साहित्ये तर्कशास्त्रे विमलतरमति पटुगुण पापभीरु. ।
मन्त्रानुष्ठानधीरो हरिहरभजको नीतिमान् कान्तमूर्ति-
र्धर्मज्ञो भूतबन्धुर्भवति खलु भिषङ् - मङ्गलाय प्रभूणाम् ॥ इतविर्लम्बितम् ।

हिन्दी—उत्तम चिकित्सक के लक्षण-सम्पूर्ण शास्त्र एवं पुराणों का ज्ञाता, रोगपरीक्षण एवं चिकित्सा में कुशल, पीयूषपाणि, पुण्यात्मा, दयालु स्वभाववाला, चिकित्साकाल में शस्त्र, क्षार तथा दाह का प्रयोग करते समय निष्ठुर इन गुणों से युक्त चिकित्सक राजमान्य होता है ॥ ९ ॥

अथ चिकित्साया महत्त्वमाह—

**यशः क्वचिद्वा द्रविणं क्वचिद्वा मैत्री क्वचिद्वा सुश्रुतं क्वचिद्वा ।**
**ज्ञानं क्वचिद्वा प्रभुता क्वचिद्वा चिकित्सितं निष्फलमेव न स्यात् ॥१०॥**

व्याख्या—कष्टसाध्याद्यवस्थाया युक्तियुक्तचिकित्साकरणात् क्वचिद् यशः प्राप्नोति वैद्य', क्वचिद् द्रविणं धनं लभते, क्वचिन्मैत्रीलाभः सञ्जायते, क्वचिद् अनुभवमुखेन ज्ञानमर्जयति, क्वचित् प्रभुता स्वामित्वम् उररीकरोति, क्वचित् सुश्रुत प्रसिद्धिम । अत चिकित्सित कुत्रापि निष्फलं व्यर्थं न स्यात् । प्रकारान्तरेण रसार्णवेऽपि चिकित्साया प्रभुत्वमुपवर्णितम्—

क्वचिद् धर्मः क्वचिन्मैत्री क्वचिद्-द्रव्यं क्वचिद् यशः ।
कर्माभ्यासः क्वचिच्चैव चिकित्सा नास्ति निष्फला ॥

इत्थमेव वाग्भटेनापि स्वकीयाष्टाङ्गसङ्ग्रहे-उ०८०।१२४ ॥ उपजाति ।

हिन्दी—निदान एवं चिकित्सा में कुशल वैद्य जब चिकित्साकार्य प्रारम्भ करता है तो उसको कहीं यश मिलता है कहीं धन की प्राप्ति होती है, कहीं मित्रता बढ़ती है, कहीं से प्रसिद्धि होने लगती है, कहीं से ज्ञानलाभ और कहीं प्रभुता इसप्रकार कुल मिलाकर चिकित्सा-व्यवसाय कहीं व्यर्थ नही जाता ॥ १० ॥

औषधसेवने धार्मिकदृष्टिकोणमुपवर्णयन्ति—

**अमृताच्युतकौस्तुभान् सुमध्ये सह धन्वन्तरिणा गरुत्मतापि ।**
**स्मरता यदि भेषजं गृहीतं गदिना तस्य किमस्ति तर्हि दुःखम् ॥११॥**

व्याख्या—हे सुमध्ये तन्वङ्गि ! यदि गदिना रुग्णावता अमृताच्युतकौस्तुभान् अमृतं च अच्युतः च कौस्तुभः च तान्, "परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयो" इत्यनेन पुंस्त्वं निर्दिश्यते । अमृतं पीयूषम्, औषधं वा 'भैषज्यं भेषजं भैषज्यमगदो जायु रौषधम् । आयुर्योग गदाराति-

रमृत च तदुच्यते ।" अच्युत विष्णु, कौस्तुभमेतन्नामक विष्णोर्मणि, धन्वन्तरिणा देववैद्येन, गरुत्मता विष्णोर्वाहनेन सह अपि स्मरता स्मरण कुर्वता भेषज गृहीत सेवित स्याद् तर्हि दु ख किमस्ति, अर्थाद् स सर्वेभ्यो दु खेभ्य प्रमुच्यते । मालभारिणी वृत्तम् ।

यथा-"औषध जाह्नवीतोय वैद्यो नारायणो हरि " तन्त्रान्तरेष्वपि औषध-सेवनकाले भगवन्नामस्मरण निर्दिष्टम्—

धन्वन्तरिं गरुत्मन्त मणिराज च कौस्तुभम् ।
अच्युत चामृत चन्द्र स्मरेद् भैषज्यकर्मणि ॥

हिन्दी—हे कृशाङ्गी ! यदि रोगी औषधिसेवन काल में धन्वन्तरि और गरुड़ के साथ अमृत, विष्णु भगवान् तथा उनके कौस्तुभ मणि का स्मरण करे तो उसके सभी रोग शान्त हो जाते हैं । अर्थात् उसका कोई दुख शेष नहीं रहजाता ॥ ११ ॥

मूढवैद्यनिन्दामुपवर्णयन्, तन्निर्दिष्टौषधसेवननिषेधमाह—

**न ग्राह्यं मूर्खभिषजो भेषजं प्राज्ञरोगिभिः ।**
**गृहीतं यदि कञ्जाक्षि ! जनयेत्तद् गदान्तरम् ॥ १२ ॥**

**व्याख्या**—हे कञ्जाक्षि ! कमलनयने, प्राज्ञरोगिभिर्विवेकशीलैरातुरै, "प्राज्ञरोगिणो लक्षणं यथाह चरक —

प्राज्ञो रोगे समुत्पन्ने बाह्येनाभ्यन्तरेण वा । कर्मणा लभते शर्म शस्त्रोपक्रमणेन वा ॥
च सू अ ॥ १२ ॥",

मूर्खभिषजो भेषजमौषधं न ग्राह्य नैव सेवनीयम्, यथाह भगवान् अग्निवेश—
श्रुतदृष्टक्रियाकालमात्राज्ञानबहिष्कृता । वर्जनीया हि ते मृत्योश्चरन्त्यनुचरा भुवि ॥
वृत्तिहेतोर्भिषक् मानपूर्णान् मूर्खविशारदान् । वर्जयेदातुरो विद्वान् सर्पास्ते पीतमारुता ॥
च सू अ २९ ॥

यदि रोगिणो मूर्खभिषज, औषधं सेवन्ते तर्हि तद् गदान्तरम् अन्य रोग मृत्यु वा जनयेद् । अनुष्टुप् छन्द ।

हिन्दी—हे कमलनयने ! विवेकशील रोगियों को चाहिये कि वे शास्त्र एवं चिकित्सा ज्ञानरहित मूर्ख चिकित्सक की औषधि का सेवन न करें । यदि वे सेवन करते है तो उससे दूसरे रोगों के होने की अथवा मृत्यु की सम्भावना रहती है ॥ १२ ॥

अथ चिकित्सादौ पथ्यस्यैव श्रेष्ठत्वमुपवर्णयति—

**पथ्ये सति विकारस्य प्रतीकारो वृथा भवेत् ।**
**पथ्येऽसति विकारस्य प्रतीकारो वृथा भवेत् ॥ १३ ॥**

**व्याख्या**—ग्रन्थकृता वैद्यजीवने प्रकारान्तरेणेदमेव पद्यमुपनिबद्धम् । मन्ये कविराजो लोलिम्बराजो गोमूत्रिकाबन्धदिशा पद्यमिदमुपन्यस्तवान् । द्वितीयाऽर्धेऽसतीति सन्धिच्छेदः ।

यदि रोगी पथ्याशी स्यात् तर्हि-अन्यच्चिकित्साया नास्ति किमपि प्रयोजनम्। यदि रोगी पथ्याशी नास्ति तथापि-अन्यच्चिकित्साकरण विफलमेव। यथोक्त चरकेण—

विनापि भेषजैर्व्याधि पथ्यादेव निवर्तते। नतु पथ्यविहीनस्य भेषजाना शतैरपि॥

आयुर्वेदशास्त्रीयपथोऽनपेत पथ्य "धर्मपथ्यर्थन्यायादनपेते" इति यत् प्रत्यय। विकारो रोग, प्रतीकार. शमनम्। अनुष्टुप् छन्द॥

**हिन्दी—यदि रोगी पथ्य सेवन करता है तो उसको रोग की चिकित्सा कराने की आवश्यकता नहीं है। (क्योंकि पथ्यसेवी का रोग विना औषधिके ठीक हो जाता है) यदि रोगी पथ्यसेवी नहीं है तो उसके रोग की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये, (क्योंकि पथ्य के विना औषधियों का पूर्ण प्रभाव रोगी पर नहीं पड़ता) अत' चिकित्सा के साथ-साथ पथ्य-सेवन की ओर अवश्य ध्यान देना एवं दिलाना चाहिये॥ १३॥**

अथ लोलिम्बराज स्वग्रन्थ प्रशसयन्नाह—

**इह गमिष्यति वैद्यमतिः श्रमं प्रथममेव पुरस्तु महासुखम्।**
**प्रियतमस्य नवीनसमागमे नवकरग्रहणा गृहिणी यथा॥१४॥**

**व्याख्या**—इह-अस्मिन् चमत्कारचिन्तामणौ वैद्यमति भिषग्बुभूषु' प्रथममेव-अध्ययन-मननकाल एव श्रम खेद गमिष्यति, पुरस्तु तदनन्तर तु महासुखम् महत् च तत् सुखम् "आन्महत" इत्यादिसूत्रेणात्वम्। गमिष्यतीति वाक्योऽर्थ। प्रियतमस्य प्राणवल्लभस्य नवीनसमागमे विवाहानन्तर प्रथमरात्रौ कान्ताविनोदे नवकरग्रहणा नवपाणिग्रहणा गृहिणी पत्नी यथा प्राक् श्रम गच्छति पश्चात् सुखम् अनुभवति तद्वदिव। अस्मिन् पद्ये द्वितीय चरण दृष्टान्तरूपेणोपन्यस्त कविवरेण। द्रुतविलम्बितम्।

**हिन्दी—उत्तम चिकित्सक बनने की इच्छावाले व्यक्ति को मेरे इस ग्रन्थ के अध्ययन में प्रारम्भिक कष्ट अवश्य होगा किन्तु बाद में वह सुख का अनुभव करेगा। जिसप्रकार नवविवाहिता पत्नी पति के प्रथम सगम काल में कष्ट का अनुभव कर बाद में प्रारम्भिक कष्ट से अधिक सुख का अनुभव करती है॥ १४॥**

रोगाणाम्प्राबल्यमुपवर्णयन्नुपदिशति—

**त्रैलोक्यस्य महेश्वरेण सकलज्ञानस्य पाथोधिना**
**रुद्रेणापि न शक्यते क्षपयितुं दुष्टः सुधांशोः क्षयः।**
**अस्माकं यदि शास्त्रकिञ्चनधियां स्वस्वामिनां नो प्रती-**
**कारः स्याद् गलितायुषां गुणिगणान्नो हानिरित्युच्यताम्॥१५॥**

**व्याख्या**—त्रैलोक्यस्य लोकत्रयस्य महेश्वरेण महांश्चासौ ईश्वर. तेन सकलज्ञानस्य निगमागमविवेकस्य पाथोधिना समुद्रेण "कबन्धमुदक पाथ" इत्यमर। रुद्रेण शिवेन-

थपि सुधाशोश्चन्द्रमसो दुष्ट-असाध्यरूप' क्षयो राजयक्ष्मा क्षपयितु साधयितु न शक्यते। यदि गलितायुषा क्षीणायुष्मता शास्त्रकिञ्चनधिया शास्त्रज्ञाने किञ्चना स्वल्पा धीर्येषा तेषाम् न अस्माक स्वस्वामिना येषा वयम् आश्रितास्तेषा (च) गुणिगणाच्चिकित्सक-समाजात् प्रतीकार. स्वास्थ्यलाभ नो स्यात् "नह्य नो नापि" इत्यमर'। न भवेच्चेत् तर्हि नो हानिरित्युच्यताम् कापि चिन्ता न करणीयेत्यर्थ। अत्र साराश "नहि कर्म महत् किञ्चित् फल यस्य न भुज्यते", इतिशास्त्रमनुसृत्योदाहरणरूपेण प्रस्तूयते पद्यमिद ग्रन्थ-कृता। अत्र स्वगर्व परिहरन् वक्ति लोलिम्बराज -लोकत्रयस्य ईश्वर शिवोऽपि चन्द्रमस नीरुज कर्तुम् असमर्थस्तत्र के वय स्वल्पशास्त्रविद इति। शार्दूलविक्रीडितम्॥

**हिन्दी—जब तीनों लोकों के स्वामी, सम्पूर्णज्ञान के समुद्र भगवान् शंकर चन्द्रमा को राजयक्ष्मा रोग से मुक्त नहीं कर सके तब यदि छोटी आयुवाले शास्त्रों का सामान्य ज्ञान रखने वाले हमारा तथा हमारे स्वामियों का चिकित्सक वर्ग भली भाँति रोगों का प्रतीकार न कर सकें तो कोई आश्चर्य की बात नहीं॥ १५॥**

इति प्रस्तावना।

## अथ ज्वराधिकारः

अथ सर्वरोगप्रधानत्वादादौ ज्वरमेवोपनिबध्यते—

**यतः सर्वेषु रोगेषु प्रायशो बलवाञ्ज्वरः।**
**ततस्तस्य प्रतीकारं प्रथमं ब्रूमहे वयम्॥ १६॥**

व्याख्या—सर्वेषु रोगेषु यतो यस्मात् कारणात् प्रायशो बाहुल्येन ज्वर बलवान् सबल प्रधानरूपेण भवतीति, ततस्तस्मात् कारणाद् वय तस्य ज्वरस्य प्रथम प्राक् प्रतीकार सशमनोपायम् ब्रूमहे, उपदिशाम। यथोक्त चरकेण—

देहेन्द्रियमनस्तापी सर्वरोगाग्रजो बली। ज्वर प्रधानो रोगाणामुक्तो भगवता पुरा॥
रोगराट् सर्वभूतानामन्तकृद् दारुणो ज्वर'। तस्मात्तस्य विशेषेण यतेत प्रशमे भिषक्॥

वाग्भटोऽपि ज्वरस्याग्रजत्वं समर्थयति, तदित्थम्—

ज्वरो रोगपति पाप्मा मृत्युराजोऽशनान्तक। क्रोधो दक्षाध्वरध्वसी रुद्रोर्ध्वनयनोद्भव॥

एष ज्वरो न केवल मानवान् अपितु सर्वान् जन्तून् पीडयति, यथाह पालकाप्यो-हस्त्यायुर्वेदे महारोगस्थाने नवमाध्याये—

पालक' स तु नागानामभितापस्तु वाजिनाम्। गवामीश्वरसज्ञश्च मानवाना ज्वरो मत॥
अजावीना प्रलापाख्य करभे चालसो भवेत्। हारिद्रो महिषीणान्तु मृगरोगो मृगेषु च॥
इत्यादि।

हरिवशे ज्वरस्वरूपमाह—

ज्वरस्त्रिपादस्त्रिशिरा. षड्भुजो नवलोचन.। भस्मप्रहरणो रौद्र कालान्तकयमोपम'॥

हिन्दी—क्योंकि सभी रोगों में अधिकांश रूप से ज्वर की प्रधानता दिखाई देती है अतः हम सर्वप्रथम उसी की चिकित्सा का वर्णन करते हैं ॥ १६ ॥

ज्वरादौ लङ्घनप्रस्ताव —

**आमाशये संस्थित आमसंयुतः स्रोतांसि सर्वाणि हुताशनं तथा।**
**निरुध्यदोषः कुरुते ज्वरं यतस्ततो विधेयं प्रथमं च लङ्घनम् ॥ १७ ॥**

व्याख्या—ज्वरशामकेषूपायेषु लघनस्य प्राशस्त्यम्, तदेवाह—आमाशये सस्थित., आगत्य स्थित ( स्था गतिनिवृत्तौ भावे क्त ) दोषः वातपित्तकफात्मक — मिथ्याहारविहाराभ्यां दोषा ह्यामाशयाश्रया । बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरदा स्यू रसानुगा ॥ किं वा आमसयुत -आमदोषससृष्टो वातादिदोषो यत' सर्वाणि रसवाहीनि स्रोतांसि हुताशन पाचकाग्निं च निरुध्य ज्वर कुरुते, तत' तस्मात् प्रथमम् आदौ लङ्घन लघु भोजनम् अनशन वा प्रयोज्यम् ॥ इन्द्रवंशावृत्तम् ।

लघन विषयेशास्त्रकाराणान्मतानि—

लघनस्य परिभाषा— यत् किञ्चिल्लाघवकर देहे तल्लङ्घन स्मृतम् ॥

लघने हेतुमाह— आमाशयस्थो हत्वाग्निं सामो मार्गान् पिधापयन् ।
विदधाति ज्वर घोर तस्माल्लङ्घनमाचरेत् ॥ मै० २० ॥

तत्र चरक — ज्वरे लङ्घनमेवादावुपदिष्टमृते ज्वरात् ।
क्षयानिलभयक्रोधकामशोकश्रमोद्भवात् ॥

न सर्वे लङ्घनीया इति सुश्रुत.—न लघयेन्मारुतजे क्षयजे मानसे तथा ।
अलघ्याश्चापि ये पूर्वं द्विव्रणीये प्रकीर्तिता. ॥

लङ्घनस्य प्रमाणम्— प्राणाविरोधिना चैनं लङ्घनेनोपपादयेत् ।
बलाधिष्ठानमारोग्यं यदर्थोऽयं क्रियाक्रम' ॥

हिन्दी—जब वातादिदोष आमाशय में आकर रुक जाते हैं अथवा आमदोष से युक्त हो जाते हैं तब वे स्रोतों में रुकावट पैदाकर अग्नि को मन्द कर देते हैं, फलत' ज्वर की उत्पत्ति हो जाती है। अतएव दोष अथवा दोषों की शान्ति के लिये सर्वप्रथम रोगी को लंघन कराना चाहिये ॥ १७ ॥

वातानुलोमको वह्निदीपकञ्च योगः—

**लाजाशुण्ठीकणामुस्तासैन्धवोशीरदाडिमैः ।**
**वातानुलोमनो मण्डो दीपयेदाशुशुक्षणिम् ॥ १८ ॥**

व्याख्या—लाजा भृष्टधान्य, शुंठी नागर, कणा पिप्पली, मुस्ता घन', सैन्धव लवणम्, उशीर नलद, दाडिम च आभि ओषधिभि सिद्धो मण्डो वातानुलोमन करोति तथा पाचकाग्निं प्रदीपयति । अनुष्टुप् छन्द. ।

मण्डनिर्माणप्रकारः—

नीरे चतुर्दशगुणे सिद्धो मण्डस्त्वसिक्थकः ।
शुण्ठी-सैन्धवसंयुक्तः पाचनो दीपनः परः ॥ शार्ङ्गधरे ।
मण्टपेयाविलेपीनामोदनस्य च लाघवम् ।
यथापूर्वं शिवस्तत्र मण्टो वातानुलोमनः ॥ वाग्भटे ।

हिन्दी—धान का लावा (खील), सोंठ, पीपल, नागरमोथा, सेन्धानमक, खस और दाडिम इनके द्वारा बनाया हुआ मण्ड (मांड) वायु का अनुलोमन तथा जठराग्नि का दीपन करता है।

मण्डनिर्माणविधि—रोगानुसार औषध से चौदह गुना जल में चावल आदि से बनाया हुआ सिक्थ (सीठी) रहित द्रव पदार्थ मण्ड कहा जाता है ॥ १८ ॥

तरुणज्वरे घृतसेवननिषेधमाह—

रुचिरोरुस्तनश्रोणि तरुणज्वरिणे घृतम् ।
परसंसर्गसंसक्तं कलत्रमिव साधवः ॥ १९ ॥

व्याख्या—रुचिरौ-ऊरू स्तनौ श्रोणि यस्याः सा तत्सम्बुद्धौ हे रुचिरोरुस्तनश्रोणि ! रत्नकले ! तरुणज्वरिणे आमज्वरयुक्तरोगिणे घृतं सर्पिर्न देयम् ! तरुणज्वरवान् रोगी तथा घृतसेवनं त्यजेद् यथा परसंसर्गसंसक्तं कलत्रं पुंश्चलीं स्त्रियं साधवः सत्पुरुषाः त्यजन्ति । अनुष्टुप् छन्दः ।

यथोक्तं शार्ङ्गधरसंहितायाम्—

अजीर्णी वर्जयेत् स्नेहमुदरी तरुणज्वरी । दुर्बलोऽरोचकी स्थूलो मूर्च्छार्तो मदपीडितः ॥

हिन्दी—मनोहर जंघा, स्तन एवं कमर वाली रत्नकला, आमज्वर वाले रोगी को चाहिये वह घृत सेवन का वैसा ही त्याग करे जैसा व्यभिचारिणी स्त्री का सज्जन पुरुष त्याग कर देते हैं।

विशेष—मूल श्लोक में "सजन्तु ज्वरिणो" पाठ है, वास्तव में उसके स्थान पर "तरुणज्वरिणे" पाठ होना उचित है ॥ १९ ॥

ज्वरे पाचनम्—

भो भो पयोधरधराधरभारखिन्ने चेतोहरे सकलकामकले सुशीले ।
विश्वासवान्यबृहतीद्वयदेवकाष्ठैः स्यात्पाचनं प्रथमतो ज्वरनिर्जितानाम् २०

व्याख्या—भो भो इति सम्बोधनस्य द्विरुक्तिः, योगस्यास्य निःसन्देहसूचिका, पयोधरधराधरभारखिन्ने पयोधरौ स्तनौ एव धराधरौ पर्वतौ पीनोन्नतत्वात् तयोः भारेण खिन्ने व्यथिते; चेतोहरे मनोमोहकारिणि, सकलकामकले सम्पूर्णरतिक्रीडासुचतुरे, सुशीले शोभनं शीलं यस्याः सा तत्सम्बुद्धौ, इत्थम्भूते रत्नकले ! विश्वा शुण्ठी सधान्यं धान्यकेन सहितं

बृहतीद्वय कण्टकारी युगल, देवकाष्ठ सुरदारु, आभिरौषधिभि सिद्धः क्वाथ. प्रथमतो ज्वर-निर्जिताना ज्वरमुक्तानां पाचन भवति। वसन्ततिलकावृत्तम।

शार्ङ्गधरसंहितायाम्— नागर देवकाष्ठ च धान्यक बृहतीद्वयम्।
दद्यात् पाचनकं पूर्वं ज्वरिनाना ज्वरापहम्॥

क्वाथनिर्माणविधि'— पानीय षोडशगुण क्षुण्णे द्रव्यपले क्षिपेत्।
मृत्पात्रे क्वाथयेत् ग्राह्यमष्टमांशावशेषितम्॥
कर्षादौ तु पल यावद् दद्यात् षोडशक जलम्।
तज्जल पाययेद्धीमान् कोष्ण मृद्वग्निसाधितम्॥

क्वाथमात्रा— मात्रोत्तमा पलेन स्यात् त्रिभिरक्षैस्तु मध्यमा।
जघन्या च पलार्धेन स्नेहक्वाथौषधेषु च॥

पाचनस्य परिभाषा— यत्पचत्याममाहार पचेदामरम च यत्।
यदपकान्पचेद् दोषास्तद् विपाचनमुच्यते॥

हिन्दी—पर्वत के सदृश पीन और उन्नतस्तनों वाली, मन को वश में करने वाली, सम्पूर्ण काम-कला में कुशल, सुन्दर स्वभाव युक्त रतिकला, सोंठ, धनियां दोनों कटेरी, और देवदारु इनसे बनाया हुआ क्वाथ दोष-पाचन के लिये ज्वर-पीड़ितों को देना चाहिये।

विशेष—मूल में "विश्वापधानो" पाठ है, किन्तु यह अशुद्ध है और इसमें छन्दोभङ्ग दोष भी है। दूसरी बात-"ज्वरनिर्जितानाम्" पाठ भी इसमें भ्रामक है क्योंकि यह पाचन कारक योग ज्वर में आमदोष को पचाता है। यदि ज्वर ही शान्त हो गया तो फिर इसकी आवश्यकता ही क्या। हमारे विचार से इस पाठ को ऐसा होना चाहिये—

"विश्वासधान्यबृहतीद्वयदेवकाष्ठैः स्यात्पाचन प्रथमतो ज्वरिणां हिताय।"
यद्यपि चिकित्सक को अपने अनुभव के आधार पर योग परिवर्तन का पूर्ण अधिकार है, तथापि भ्रामक एवं अशुद्ध पाठों की निवृत्ति के लिये यह विचार किया गया है॥ २०॥

वातादिज्वरेषु कषाय'—

**छिन्नौषधाम्भोधरधन्वयासैः किराततिक्ताम्बुदरेणुयासैः।**
**मुस्ताटरूषौषधधन्वयासैः क्वाथो मरुत्पित्तकफज्वरेषु॥ २१॥**

व्याख्या—छिन्ना गुडूची, औषध शुण्ठी, अम्भोधरो मुस्ता, धन्वयासो दुरालभा चतुर्भिरेभिर्वातज्वरे क्वाथ। किरातो भूनिम्ब, तिक्ता कटुकी, अम्बुदो मुस्ता, रेणु. पर्पट. यासोयवास पञ्चभिरेभि पित्तज्वरे क्वाथ। मुस्ता मुस्तकम्, आटरूषो वासक, औषध, शुण्ठी, धन्वयासो दुरालभा चतुर्भिरेभि कफज्वरे क्वाथ। उपर्युक्तान्वय.

क्वाथा क्रमेण वातपित्तकफजज्वरेषु पाचनार्थं शस्ता । इमे त्रयो योगा सन्निपातज्वरिणे युगपदेव प्रयोज्या इति चरकाचार्यस्य मतम्—

बृहत्यौ वत्सक मुस्त देवदारुमहौषधम् । कोलवल्ली च योगोऽयं सन्निपातज्वरापहः ॥

शटी पुष्करमूलञ्च व्याघ्री शृङ्गी दुरालभा । गुडूची नागर पाठा किरात कटुरोहिणी ॥

अनुमीयते यत् ग्रन्थकृता सन्निपातोक्ता एते योगा स्वानुभवबलेन पृथक् पृथक् कृता. किञ्चिदपरिवर्धिना सहैव न्यूनतामपि गमिता । उपजातिवृत्तम् ।

हिन्दी—गिलोय, सोंठ, नागरमोथा और धमासा इनका क्वाथ वातज्वर में, चिरायता, कुटकी, नागरमोथा, पित्तपापड़ा और जवासा इनका क्वाथ पित्तज्वर में, तथा नागरमोथा, अडूसा, सोंठ और धमासा इनका क्वाथ कफज्वर में देना चाहिये ॥

विशेष—ये तीनों योग चरक चिकित्सास्थान मे वर्णित योग से कुछ घटा बढ़ाकर लिखे गये हैं। यह कार्य देश-कालज्ञ चिकित्सक अपने विवेकसे कर ही सकता है। यह क्वाथ दोषों का पाचन करने के साथ पिपासा की भी शान्ति करता है। यदि इसका प्रयोग सन्निपात ज्वर में करना हो तो तीनों योगों को मिलाकर करना चाहिये।

कुछ और—यह श्लोक लोलिम्बराज रचित वैद्यजीवन में भी इसी प्रकार उद्धृत है।

छिन्नोद्भवाम्भोधरधन्वयासैः किराततिक्ताम्बुदरेणुयासैः ।
विश्वावृषाम्भोधरधन्वयासैः क्वाथो मरुत्पित्तकफज्वरेषु ॥ वै० जी० ।

इसकी टीका लिखते हुए श्रीमद्यतिवर्य सुखानन्द जी लिखते हैं छिन्ना गुडूची, औषधं शुंठी, किन्तु यह औषधपद इस श्लोक में है ही नहीं, हाँ चमत्कार चिन्तामणि के इस पद्य में "छिन्नौषधाम्भोधर" पाठ अवश्य है। परन्तु यह पाठ व्याकरण की दृष्टि से अशुद्ध है इसके स्थानपर "छिन्नौषधमम्भोधर" ऐसा पाठ होना चाहिये, किन्तु ऐसा करने पर छन्द भंग हो जाता है। हमारे विचार से "छिन्नोद्भवाम्भोधरधन्वयासैः" वैद्यजीवन के पाठ को ही ठीक मान लेना चाहिये। किन्तु गुणों की दृष्टि से वातज्वर नाशक योग में सोंठ को रखना ही चाहिये। अत यह समस्या उक्त पाठ को इस प्रकार बदल लेने से सुलझ जायगी "छिन्नौषधं मुस्तक धन्वयासैः" ॥ २१ ॥

सर्वज्वरेषु सामान्य कषाय —

**पयोवाहभूनिम्बकोशीरकाणां स्थिरासिंहिकायुक्कलस्यौषधीनाम् ।**
**गुडूची-त्रिकण्ट-प्रयुक्तः कषायो नरं सज्वरं निर्ज्वरं चर्करीति ॥२२॥**

व्याख्या—पयोवाहो मुस्ता, भूनिम्ब किरात, उशीरो नलद, स्थिरा शालपर्णी, सिंहिकायुक् कण्टकारीद्वयम्, औषध शुण्ठी, कलशी पृश्निपर्णी, गुडूची छिन्ना, त्रिकण्टो

गोक्षुरः, इत्याद्योषधीनाम् प्रयुक्त कषाय मज्वर ज्वरयुक्त नर निर्ज्वर ज्वररहित चकार ति । भुजङ्गप्रयातम् ।

हिन्दी—**नागरमोथा, चिरायता, खस, शालिपर्णी, दोनों कटेरी, सोंठ, पिठवन, गिलोय, गोखरू इन औषधियों से निर्मित इस ( मुस्तादि ) क्वाथ का सेवन करने से मानव ज्वररहित हो जाता है ॥ २२ ॥**

वातज्वरे कषाय—

**विशालमालूरकुचाभिरामे सुपल्लवे वल्लरि काञ्चनस्य ।**
**दिलीपपत्नीचरणौ विमोक्षो लोको हनूमज्जनके ज्वरे स्युः ॥ २३ ॥**

**व्याख्या**—विशालमालूरकुचाभिरामे, बृहद्बिल्वसदृशरमणीयवक्षोजशालिनि ! सुपल्लवे शोभनचरणैकदेशे किंवा शोभनचैलप्रान्ते, काञ्चनस्य वल्लरि गौरवर्णवति ! दिलीपपत्नी मागधी तस्याश्चरणौ मूल, विमोक्षो गुडूची लोको विश्व = शुण्ठी, हनुमतो जनकः पिता पवनस्तत्सम्बद्धे ज्वरे एषः कषाय प्रयोज्य', 'बिल्व शाडिल्यशैलूषौ मालूरश्रीफलावपि ।' अभिनवनिघण्टु. । पिप्पली मागधी कृष्णा वैदेही चपला कणा । अभिनवनिघण्टु. । उपजातिवृत्तम् ।
अष्टाङ्गहृदये चिकित्सास्थाने ज्वरचिकित्साप्रकरणे वातज्वरे कषाय.—

अथवा पिप्पलीमूल गुडूची विश्वभेषजम् ॥ वाग्भटे ॥

हिन्दी—**बेल के सदृशस्तन, सुन्दर चरण तथा गौर वर्ण वाली प्रियतमा पिप्पलमूल, गिलोय और सोंठ का क्वाथ वातज्वर का शमन करता है ॥ २३ ॥**

वातपित्तज्वरे पञ्चभद्र. कषाय.—

**छिन्नोद्भवापर्पटवारिवाहभूनिम्बशुण्ठीजनितः कषायः ।**
**समीरपित्तज्वरजर्जराणां करोति भद्रं खलु पञ्चभद्रः ॥ २४ ॥**

**व्याख्या**—छिन्नोद्भवा गुडूची, पर्पट. तिक्त, वारिवाहो मुस्ता, भूनिम्बः किरातः शुण्ठी महौषधम्, आभिरोषधिभिर्निर्मित कषाय समीरपित्तज्वरजर्जराणा वातपित्तज्वरपीडिताना मानवानाम् एष पञ्चभद्राभिधो योग. खलु निश्चयेन भद्रम् उपकार करोति । उपजाति' । शार्ङ्गधरसंहितायामपि तथैव—

पर्पटाब्दमृताविश्वकैरातै. साधित जलम् । पञ्चभद्रमिद ज्ञेय वातपित्तज्वरापहम् ॥

हिन्दी—**गुडूची, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, चिरायता और सोंठ इनका क्वाथ वातपित्तज्वर में देना चाहिये । इस क्वाथ का नाम पञ्चभद्र है ॥ २४ ॥**

ज्वरे तापनाशको योग —

**अनन्तादिं भजेत्तावद् यावत्तापः प्रशाम्यति ।**
**संशयो नैव कर्तव्यः सत्यं सत्यं पुनः पुनः ॥ २५ ॥**

व्याख्या—अनन्तागणोक्त क्वाथ तावत्सेवनीयो यावत् तापस्य शान्तिर्न स्यात्। अस्मिन् योगे सन्देहो नैव कर्तव्य इति अहं पुन पुन' सत्य वच्मीति शेष.। यथाह सुश्रुत — उत्तरतन्त्रे—

अनन्ता वालक मुस्ता नागर कटुरोहिणीम्। सुखाम्बुना प्रागुदयात् पाययेताक्षसम्मितम्॥
एप सर्वज्वरान् हन्ति दीपयत्याशु चानलम्॥ सु० उ०॥

ग्रन्थान्तरेष्वपि-अनन्तादियोगो वर्णित। अनुष्टुप् छन्दः।

**हिन्दी—अनन्तादिक्वाथ-( सारिवा, सोंठ, कुटकी, नेत्रबाला, नागरमोथा ) का सेवन तबतक करना चाहिये जबतक ज्वरजनित ताप की शान्ति न हो जाय। यह शत-प्रतिशत सफल प्रयोग है। इसके सम्बन्ध में सन्देह नहीं करना चाहिये। मैं ( लोलिम्बराज ) सत्य कह रहा हूँ॥ २५॥**

पित्तज्वरे पर्पटज- कषाय —

**स्वयमेव च पैत्तिकं ज्वरं शमयेत् पर्पटजः कपायकः।**
**यदि चन्दनसेव्यनागरैः सहितः किं पुनरत्र चिन्तया॥ २६॥**

व्याख्या—पर्पटज. तिक्ताज कषाय. "स्वार्थ क" स्वयमेव एकल पैत्तिक पित्तोद्भव ज्वर शमयेत्। यदि चन्दन रक्तचन्दनम्, "कपायलेपयो प्राय प्रयोज्य रक्तचन्दनम्", सेव्यम् अमृणालं, नागर शुण्ठी, आभिरोपधिभिर्युक्त पर्पटज, कपायो रोगिणे प्रयुज्यते चेत् तर्हि पुनरत्र चिन्तया किम् अपितु नैव चिन्ता कर्तव्येति। सेव्यस्य पर्याया —

वीरणस्य तु मूल स्यादुशीर नलद च तत्। अमृणाल च सेव्य च समगन्धिकमित्यपि॥
अभिनवनिघण्टु।

प्रसिद्धतमोऽय योग सर्वैरपि प्रयुक्त, यथा भैपज्यरत्नावल्याम्—

एक पर्पटक-श्रेष्ठ पित्तज्वरविनाशने। किं पुनर्यदि युज्येत चन्दनोदीच्यनागरै॥

शार्ङ्गधरसहितायाम्-शुण्ठ्या स्थाने नेत्रबलाया प्रयोग कृत। चक्रपाणिस्तु तमेव योग समर्थयति चक्रदत्ते। वियोगिनीवृत्तम्,

**हिन्दी—केवल पित्तपापड़ा का क्वाथ पित्तज्वर का शमन कर देता है, यदि इसमें लालचन्दन, खस और सोंठ भी मिला दिये जाय, तो इसकी सफलता में फिर किसी प्रकार का सन्देह नहीं रह जाता।**

**विशेष—केवल शार्ङ्गधर सहितामें सोंठ की जगह नेत्रबाला का प्रयोग किया गया है। शेप योग में कोई अन्तर नहीं है। हमारी सम्मति से "नागरैः" के स्थान पर "वालकै" पाठ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है। जरा इनके गुणधर्मों पर विचार करें—नेत्रबाला-वालक शीतलं रूक्षं लघु दीपनपाचनम्।**

**सोंठ—शुण्ठी रुच्याऽमवातघ्नी पाचनी कटुकाऽलघुः।**
**स्निग्धोष्णा मधुरा पाके कफवातविबन्धनुत्॥ २९॥**

अथ प्रकारान्तरेण पित्तज्वरशान्तिप्रकार वक्ति—

**मायुश्च मदकृद् वायुर्ज्वलन्मणिमनोहरे।**
**रेवातीरे यतो वेणुक्वाणोस्त्यत्र हृतव्यथः॥ २७॥**

व्याख्या—ज्वलन्मणिमनोहरे भास्वरमणिवच्चेतोहरे। यतोऽत्र रेवातीरे रेवानद्यास्तटे मदकृद् वायु मादक पवन वेणुक्वाण वशीनिक्वण च हृतव्यथ हृता दूरीकृता व्यथा पीडा येन स अस्ति, अत इमौ वायुक्वाणौ मायु पित्त (तज्जनिता व्यथा च) च हरत इति निर्गलितोऽर्थ। अनुष्टुप् छन्द।

हिन्दी—मणिके समान कान्ति वाली प्रिया रेवानदी के तट पर बहने वाली शीतल वायु और वीणाध्वनि सभी प्रकार की व्यथायें दूर करती हैं, अतः ये दोनों पित्तज दाह को भी दूर करती है॥ २७॥

दाहवमीहरकषाय —

**जलजजलजवाहं हरहरहरति ज्वरम्।**
**प्रवलनिदाघवमी निपीयमानं प्रिये नूनम्॥ २८॥**

व्याख्या—जलजम् उशीर, जलजवाहो मुस्ता, एतयो क्वाथ श्रुत ज्ल निपीयमान सद् हरहरेति वाक्ययोजना, हे प्रिये! प्रबल वेगवन्त निदाघ दाहज्वर वमि छर्दिरोगश्च नून हरति। अत्र केचित् प्रथम जलजपदेन-गुडूचीं द्वितीय-जलजपदेन बालक स्वीकुर्वन्ति। एतदपि युक्तियुक्त प्रतीयते। अत्र जलशब्देन गुडूचीग्रहणे हेतु —

जलस्यापरपर्याय अमृत, गुडूची अमृतेति नाम्ना प्रसिद्धा। यथाह चक्रपाणि —

विश्वाम्बुपर्पटोशीर-घनचन्दनसाधितम्। दद्यात्सुशीतलं वारि तृट्छर्दिज्वरदाहनुत्॥

हिन्दी—हे प्रिये! प्रबल दाहज्वर तथा छर्दि रोग में खस और नागरमोथा के क्वाथ का सेवन करने से अवश्य ही रोग शान्ति में सफलता प्राप्त होती है॥२८॥

पित्तकफज्वरचिकित्सा—

**लोहितचन्दनपद्मकधान्यच्छिन्नरुहापिचुमन्दकषायः।**
**पित्तकफज्वर दाह पिपासा छर्दिविनाशहुताशकरः स्यात्॥ २९॥**

व्याख्या—लोहितचन्दनादीना कषाय पित्तकफज्वरदाहपिपासाछर्दिविनाशक - अग्निदीपक च भवति। तद्यथा—लोहितचन्दन रक्तचन्दनम्, पद्मकम् पद्मकाष्ठ, धान्य धन्याक, छिन्नरुहा गुडूची, पिचुमन्दो निम्ब, पञ्चानामेतेषां क्वाथो लाभकृद् भवति। उक्तञ्च चक्रपाणिना चक्रदत्ते—

गुडूची निम्बधन्याक पद्मक चन्दनानि च। एष सर्वज्वरान् हन्ति गुडूच्यादिस्तु दीपनः॥
हृल्लासारोचकच्छर्दि पिपासादाहनाशन॥

अत्र क्वाथे मधुनिक्षेपणमपि वैद्यानाम्मतम्। यथाह शिवदास —"अत्र अत्यन्तदाहपिपासाया वृद्धा. शीतीकृत्य मधु निक्षिपन्ति, तत्त्वचन्द्रिका। दोधकवृत्तम्।

हिन्दी—लालचन्दन, पद्मकाष्ठ ( पद्माख ), धनियाँ, गिलोय, नीम की छाल इनका क्वाथ पित्तकफज्वर, दाह ( जलन ), प्यास, वमन रोगों को शान्तकर अग्नि का दीपन करता है।

विशेष—कुछ वैद्य इस क्वाथ में शीतल होने पर मधु मिलाते हैं। यह मधु मिश्रित क्वाथ प्यास को पूर्णतया शान्त करता है। इस पद्य के मूल पाठ में चतुर्थ पाद इस प्रकार है—"तृषाग्निशमानविशेषात्" इसके स्थान पर "विनाशहुताशकरः स्यात्" परिवर्तन किया गया है। पाठक औचित्य तथा पाठ की शुद्धाशुद्धि को ध्यान में रखकर उपयोगी पाठ को अपनाने का कष्ट करें॥ २९॥

दाहे घृताभ्यङ्ग —

सहस्रधौतेन घृतेन कर्तुरभ्यङ्गमोपः कृशतां बिभर्ति।
अन्याङ्गनासङ्गमसादरस्य स्वीयेषु दारेषु यथाभिलाषः॥ ३०॥

व्याख्या—सहस्रधौतेन घृतेन सहस्रवार प्रक्षालितेनाज्येन, अभ्यङ्गम् मर्दन कर्तु पुरुषस्य, ओप दाह ( उप दाहे ) कृशता क्षीणता बिभर्ति यातीत्यर्थ.। तत्रोदाहरणमुपस्थापयति—अन्याङ्गनासङ्गमसादरस्य अन्याङ्गना परयोषित् तस्या सगमे सादर प्रवृत्तः तस्यैवम्भूतस्य कामुकस्य यथा स्वीयेषु दारेषु निजासु पत्नीषु यथा अभिलाष इच्छा इव। यथाह भगवानात्रेय चरके—

सहस्रधौत सर्पिर्वा तैल वा चन्दनादिकम्। दाहज्वरप्रशमनम् ॥
च चि अ ३॥

हिन्दी—जिस प्रकार परस्त्रीगामी पुरुष का अपनी पत्नी के प्रति प्रेम क्रमशः घटने लगता है ठीक उसी प्रकार हजार बार धोए हुए घी का अभ्यङ्ग ( मालिश ) करने से दाह घटने लगता है॥ ३०॥

पित्तज्वरे द्राक्षादिक्वाथ —

द्राक्षारग्वधयोः क्वाथः पीतः पित्तज्वरापहः।
पर्पटाब्दामृतातिक्तायुक्तश्चेत् किं सुधा ततः॥ ३१॥

व्याख्या—द्राक्षा मृद्वीका, आरग्वध कृतमाल, एतयो क्वाथ पीत सेवितश्चेत् पित्तज्वरापह पित्तज्वर विनाशयति। यदि अस्मिन्नेव योगे पर्पट तिक्तम्, अब्दा मुस्ता, अमृता हरीतकी, तिक्ता कुटकी एतद् भेषजचतुष्टयस्यापि मिश्रण भवेत् तर्हि सुधाया अपि प्रयोजनं नास्ति। अनुष्टुप् छन्दः। यथाह—चक्रपाणि चक्रदत्ते—

द्राक्षाभयापर्पटकाब्दतिक्ता क्राथ· सशम्पाकफल विदध्यात् ।
प्रलापमूर्च्छाभ्रमदाहशोपतृष्णान्विते पित्तभवे ज्वरे तु ॥

हिन्दी—मुनक्का और अमलतास का क्वाथ पीने से पित्तज्वर दूर हो जाता है। यदि इस योग में पित्तपापड़ा, नागरमोथा, हरीतकी और कुटकी मिला दी जाय तो यह अमृत से भी अधिक लाभदायक हो जाता है। अर्थात् इसके गुणों के सम्बन्ध में सन्देह नहीं करना चाहिये ॥ ३१ ॥

अथ दाहप्रतीकारप्रकरणम्—

**अतिमञ्जुलवञ्जुलानिलैरलिनीसंकुलचञ्चलोत्पलैः ।**
**जलकेलिकलाकुतूहलैरपि पित्तज्वरजा रुजो जयेत् ॥ ३२ ॥**

व्याख्या—अतिमञ्जुलवञ्जुलानिलै· अतिमञ्जुलश्चासौ वञ्जुलानिल तै अत्यन्तरमणीयैरशोकवायुभि, अलिनीसकुलचञ्चलोत्पलै अलिनीभिः भ्रमरीभि सकुलै व्याप्तै अतएव चञ्चलोत्पलै आन्दोलितपद्मै·, जलकेलिकलाकुतूहलै जलस्य केलि क्रीडा सा एव कला कौशल तत्सम्बन्धिकुतूहलै· कुतुकै एभिरुपादानै· पित्तज्वरजा पित्तज्वरसम्बन्धिन्यो रुज पीडा शम यान्ति । वियोगिनी वृत्तम् । चरकेऽपि—

नद्यस्तडागा पद्मिन्यो ह्रदाश्च विमलोदका । अवगाहे हिता दाहतृष्णाग्लानिज्वरापहा ॥
शीतानि चान्नपानानि शीतान्युपवनानि च । वायवश्चन्द्रपादाश्च शीता दाहज्वरापहा ॥
च. चि अ ३ ॥

हिन्दी—अशोक वृक्ष की मनमोहक शीतल मन्द-सुगन्ध वायु से, भौंरों के मडराने के कारण झूमते हुए कमलों से और उत्सुकता एवं कलापूर्ण जलक्रीडाओं से पित्तज्वरजनित दाह की शान्ति होती है।

विशेष—इस पद्य में ग्रन्थकर्ता का आशय यह प्रतीत होता है कि दाह की शान्ति के लिये रोगी को ऐसे बगीचे में रखा जाय जहाँ चारों ओर अशोक वृक्ष लगे हों, बीच में बावड़ी हो और उसमें कमल खिले हों ॥ ३२ ॥

**सुकलत्रकलत्रपुत्रमित्रैः सुचरित्रैर्जलयन्त्रकैर्विचित्रैः ।**
**सरसीसरसीरुहैरुदारैरतिदाघस्य निवर्तनं प्रकुर्यात् ॥ ३३ ॥**

व्याख्या—सुकलत्रकलत्रपुत्रमित्रै सुशोभन कलत्र श्रोणि यस्य तत् इत्थभूत यत् कलत्र स्त्री तत् च पुत्र च मित्र च तै·, सुचरित्रै देवतोपासनादिसच्चरित्रै, विचित्रै विभिन्नप्रकारकै, नैर्जलयन्त्रकै धारागृहै, सरसी कासार, सरसीरुहै कमलै, उदारै· प्रशस्तै, अतिदाघस्य तीव्रदाहज्वरस्य निवर्तन समापन प्रकुर्यात् । 'कटि—श्रोणि ककुद्मती', 'कलत्र श्रोणि भार्ययो ।' 'कासार' सरसी सर· ।' सर्वत्राप्यमर । मालभारिणी वृत्तम् ।

